का सच्चा निर्माता एवं प्रकाश स्तम्भ है। उसके द्वारा की गई शान्त सामाजिक क्रान्ति ही देश की खुशहाली, शान्ति एवं प्रजातंत्रीय व्यवस्था को सुरक्षित रख सकती है। इसके लिए उचित है कि अध्यापक ग्रामीण मनःस्थिति के हों। वर्तमान अध्यापकों को उपयुक्त बनाने के लिए उन्हें ग्रामीण समस्याओं, परिस्थितियों एवं अर्थतन्त्र आदि से अवगत कराया जावे। लेखक ने इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए एक पुनर्संस्थापन कार्यक्रम की योजना इस निबन्ध में प्रस्तुत की है। प्रथमतः ऐसे अध्यापक चुने जावें जिनकी मनोवृत्ति ग्राम्य जीवन की ओर हो। उनमें ग्रामीणों की उन्नति के प्रति निष्ठापूर्वक कार्य करने की भावना व अभिवृत्ति विकसित की जाय। ग्राम्य आवश्यकताओं के अनुसार उचित उपयोगी और अनुकूल प्रशिक्षण दिया जाय जिसका अनुसरण कार्य प्रधानाध्यापक करे। सजीव एवं उपादेय पुस्तकालय की स्थापना हो। भाषा अध्यापक प्रौढ़ शिक्षा में, विज्ञान अध्यापक औजारों की तकनीक में, व्यायाम शिक्षक ग्रामीण खेलों में निष्णात् हों। उन्हें प्राथमिक चिकित्सा, अच्छी कृषि के सूत्र, ग्रामीणों की आर्थिक एवं सामाजिक समस्याओं के हल करने की योग्यता का ज्ञान दिया जावे। ग्रामीण समुदाय के प्रति रुचि एवं आस्था विकसित की जाय। इनके अतिरिक्त रेडियो, क्रीडाङ्गण एवं अन्य मनोरंजन के साधनों का ज्ञान दिया जावे। यदि अध्यापक इस प्रकार प्रशिक्षित हो जायें तो वे 'भारत विकास दल' के सच्चे सदस्य बन सकते हैं।

नि सि श

●

सूत्र! और तुम्हे चाहिए नौकरी–१००-१२५ रुपये की ?"

'जी दर असल बात यह है कि यह काम बड़ा सख्त है। दूसरे मेरे माता-पिता नहीं चाहते कि मैं खेती करूं। वे कहते हैं – 'पढ़े फारसी बेचे तेल' ऐसा न कर बेटा!'

मुझे डाक से एक पत्र मिला। अनजान लिखाई का अनजान पत्र पढ़ा तो स्तब्ध रह गया, लिखा था –

"श्रीमान् जी! मैंने रुड़की से मैट्रिक पास किया है। इस समय मैं एक हलवाई के पास काम करता हूँ। मैं यह काम करना नही चाहता। मैं आपके पास किसी भी वेतन पर काम करने को तैयार हूँ। मैने आपकी सूचना 'हिन्दुस्तान' मे पढ़ी थी कि डाकखाने मे एक आदमी की जरूरत है। मैं एक ग्रामीण-युवक हूँ ..."

अनेक अशुद्धियों से युक्त यह पत्र मेरे द्वारा विज्ञापित किसी रिक्त स्थान के उत्तर मे नहीं था बल्कि उल्लिखित दैनिक में छपे 'संपादक के नाम पत्र' के उत्तर मे था। इस पत्र मे मैंने स्थानीय डाक घर में कर्मचारियों की कमी की चर्चा की थी।

"दादा, केशव आज दिखाई नही दिया। कहाँ है वह?"

'दिखाई कहाँ से दे जबकि वह गाँव मे ही नही।'

"तो क्या वह दिल्ली गया? परसों ही तो वह आया था और आज चला भी गया! शायद छुट्टियाँ......"

'नहीं, छुट्टियों की बात नही। बात यह है कि यह शहरी, भला गंदा-सा गाँव क्यों भायेगा उसे।'

"हूँ! कल तक तो वह गाँव मे ही रहना था। दो दिन मे उसे गाँव उबकाने लगे।"

'बेटा, पढ़े-लिखे छोकरे हैं गाँवों में उनका मन कहाँ से लगे।'

एक नही ऐसे अनेक चित्र आँखों के सामने तैर जाते हैं जबकि गाँवों मे शिक्षा की चर्चा होती है। भारत की स्वतन्त्रता के बाद शिक्षा का प्रसार तीव्र गति से हुआ, गाँव भी पीछे नही रहे। आज तो प्रायः हर तीन मील के घेरे में प्राथमिक एवं उच्च प्राथमिक शालाएं मिल जायेंगी। इस प्रसार का खेदजनक पक्ष यही रहा कि शालाओं का विस्तार आवश्यकता और क्षमता का आकलन किए बिना, राजनैतिक आग्रह पर अधिक हुआ। इसका परिणाम भी सामने आया – शाला भवनो की अपूर्णता, शिक्षकों का अभाव तथा अन्य सुविधाओं की कमी। दूसरी बात जो सबका ध्यान अपनी ओर खींचती है, वह है शिक्षा का संख्यात्मक विस्तार, गुणात्मक नही।

शिक्षा का गुणात्मक विस्तार हो भी कैसे? विरासत मे प्राप्त शिक्षा को ही हमने अपना लिया, स्वतंत्र राष्ट्र के अनुरूप कोई मोड नहीं दिया जा सका। यह कहा जा सकता है कि देश मे शिक्षा-विषयक कोई क्रांतिकारी परिवर्तन नहीं हुआ। जो कुछ भी बदला गया वह ऊपरी आवरण भर रहा और वह भी अस्थिरता की दशा मे। यह तो नहीं कि इसके लिए कोई उद्योग ही नहीं हुआ। न जाने कितने आयोग नियुक्त हुए लेकिन वही ढाक के तीन पात। इन उद्योगों का इतना फल तो प्राप्त हुआ कि स्कूल शिक्षा कितने वर्ष की हो? शिक्षा का माध्यम क्या रहे? पाठ्यक्रम की कितनी पुस्तकें बढ़ें? नि:शुल्क शिक्षा कहाँ तक हो? अनिवार्य शिक्षा का लक्ष्य कैसे प्राप्त हो? कुछ नये वजीफे आदि। किन्तु यह अभी तक स्पष्ट न हो सका कि हमारी शिक्षा का लक्ष्य बिन्दु क्या है और उसे कैसे प्राप्त किया जाये? गाँधीजी की बेसिक शिक्षा प्रायः उपेक्षित करार दे दी गई है। गाँव हो या शहर सर्वत्र वही पुरानी शिक्षा पाने को हम विवश हैं। इस शिक्षा का 'उत्पादन' वही है जिसका 'बीज' पराधीनता के समय 'मैकाले' ने बोया था। आज का शिक्षित क्या है?

ग्रामोत्थान में शिक्षा की भूमिका

# कुछ चित्र - कुछ चिन्तन

महावीरप्रसाद अग्रवाल

"जी, मैं अब क्या कर सकता हूं ? इसने कुछ भी तो उत्तर पुस्तिका में नहीं लिखा।"

'कुछ तो करना ही होगा। बेचारा उत्तर क्या खाक लिखे, इसे कुछ आये तब न।'

"यह जानकर भी सिफारिश! आप समझदार होकर भी ऐसी बातें करते हैं, सरपंच साहब!"

'बात यह है........'

"कहिए; झिझक कैसी ?"

'........अब आप से क्या छिपाना। अगर इसने यह कक्षा पास करली तो एक अच्छी जगह सगाई की बात बन जायेगी। आप जानो अच्छी जगह रिश्ता हो जावेगा तो नाक रह जावेगी; कुछ आता है या नहीं — इसकी क्या चिन्ता।'

"कहो, आजकल क्या काम कर रहे हो ?"

'मास्टरजी, बेकार हूं। मैट्रिक के बाद कई जगह भटका लेकिन कहीं कोई जगह ही नहीं। आप ही कोई जगह बता दें।'

"तुम्हारे तो काफी जमीन थी न ?"

'जी, जमीन तो है लेकिन अपने से यह काम नहीं होता। घर पर पिताजी हैं, बड़ा भाई है।'

"यानी वे खेती करें क्योंकि अनपढ़ हैं!"

सूब ! और तुम्हें चाहिए नौकरी–१००-१२५ रुपये की ?"

'जी दर असल बात यह है कि यह काम बड़ा सख्त है। दूसरे मेरे माता-पिता नहीं चाहते कि मैं खेती करूं। वे कहते हैं – 'पढ़े फारसी बेचे तेल' ऐसा न कर बेटा !'

मुझे डाक से एक पत्र मिला। अनजान लिखाई का अनजान पत्र पढ़ा तो स्तब्ध रह गया, लिखा था –

"श्रीमान् जी ! मैंने इड़की से मैट्रिक पास किया है। इस समय मैं एक हलवाई के पास काम करता हूँ। मैं यह काम करना नहीं चाहता। मैं आपके पास किसी भी वेतन पर काम करने को तैयार हूँ। मैंने आपकी सूचना 'हिन्दुस्तान' मे पढ़ी थी कि डाकखाने में एक आदमी की जरूरत है। मैं एक ग्रामीण-युवक हूँ " ..."

अनेक अशुद्धियों से युक्त यह पत्र मेरे द्वारा विज्ञापित किसी रिक्त स्थान के उत्तर में नहीं था बल्कि उल्लिखित दैनिक मे छपे 'सपादक के नाम पत्र' के उत्तर में था। इस पत्र मे मैंने स्थानीय डाक घर में कर्मचारियों की कमी की चर्चा की थी।

"दादा, केशव आज दिखाई नहीं दिया। कहाँ है वह ?"

'दिखाई कहाँ से दे जबकि वह गाँव मे ही नहीं।'

"तो क्या वह दिल्ली गया ? परसों ही तो वह आया था और आज चला भी गया ! शायद छुट्टियाँ ......"

'नहीं, छुट्टियों की बात नहीं। बात यह है कि वह शहरी, भला गंदा-सा गाँव क्यों भायेगा उसे।'

"हैं ! कल तक तो वह गाँव मे ही रहता था। दो दिन मे उसे गाँव उबकाने लगे।"

'बेटा, पढ़े-लिखे छोकरे हैं गाँवों में उनका मन कहाँ से लगे।'

एक नहीं ऐसे अनेक चित्र आँखो के सामने तैर जाते हैं जबकि गाँवों मे शिक्षा की चर्चा होती है। भारत की स्वतत्रता के बाद शिक्षा का प्रसार तीव्र गति से हुआ, गाँव भी पीछे नही रहे। आज तो प्राय: हर तीन मील के घेरे मे प्राथमिक एवं उच्च प्राथमिक शालाएं मिल जायेंगी। इस प्रसार का खेदजनक पक्ष यही रहा कि शालाओं का विस्तार आवश्यकता और क्षमता का आकलन किए बिना, राजनैतिक आग्रह पर अधिक हुआ। इसका परिणाम भी सामने आया – शाला भवनों की अपूर्णता, शिक्षकों का अभाव तथा अन्य सुविधाओं की कमी। दूसरी बात जो सबका ध्यान अपनी ओर खींचती है, वह है शिक्षा का सख्यात्मक विस्तार, गुणात्मक नहीं।

शिक्षा का गुणात्मक विस्तार हो भी कैसे ? विरासत मे प्राप्त शिक्षा को ही हमने अपना लिया, स्वतत्र राष्ट्र के अनुरूप कोई मोड़ नहीं दिया जा सका। यह कहा जा सकता है कि देश में शिक्षा-विषयक कोई क्रांतिकारी परिवर्तन नहीं हुआ। जो कुछ भी बदला गया वह ऊपरी आवरण भर रहा और वह भी अस्थिरता की दशा में। यह तो नहीं कि इसके लिए कोई उद्योग ही नहीं हुआ। न जाने कितने आयोग नियुक्त हुए लेकिन वही ढाक के तीन पात। इन उद्योगों का इतना फल तो प्राप्त हुआ कि स्कूल शिक्षा कितने वर्ष की हो ? शिक्षा का माध्यम क्या रहे ? पाठ्यक्रम की कितनी पुस्तकें पढ़ें ? नि.शुल्क शिक्षा कहाँ तक हो? अनिवार्य शिक्षा का लक्ष्य कैसे प्राप्त हो ? कुछ नये वजीफे आदि। किन्तु यह अभी तक स्पष्ट न हो सका कि हमारी शिक्षा का लक्ष्य बिन्दु क्या है और उसे कैसे प्राप्त किया जाये ? गांधीजी की बेसिक शिक्षा प्राय: उपेक्षित करार दे दी गई है। गाँव हो या शहर सर्वत्र वही पुरानी शिक्षा पाने को हम विवश हैं। इस शिक्षा का 'उत्पादन' वही है जिसका 'बीज' पराधीनता के समय 'शासकों' ने बोया था। आज का शिक्षित क्या है ?

अनुत्पादक वर्ग में शिक्षा लेकर अधिकाधिक 'पैसे' कमाने की चेष्टा करने वाला, श्रम की प्रतिष्ठा के प्रति उदासीन अथवा उपेक्षा रखने वाला एवं नागर-प्रवृत्ति से पीड़ित नौकर वर्ग ।

इससे आगे एक विचित्र एवं हास्यास्पद स्थिति देश के सामने आती है। पुरानी-भांति शिक्षा देकर बड़ी-बड़ी अपेक्षाएँ करनी शुरू कर दी गईं, बड़े लुभावने सपने संजोये गए, आशाओं-विश्वासों का अम्बार लग गया और ज्यों-ज्यों समय बीतता गया सब कुछ वैसे बिखरता-रीतता गया । यथा बबूल बोकर आम की आशा करना ! सोचा था कि गांवों में शिक्षा का विस्तार होगा तो उसकी रोशनी से गांव जगमगा उठेंगे, इतने ऊपर उठेंगे कि शहर भी उन्हें ताकते रह जायेंगे । किन्तु अपेक्षाएँ जगकर ही रह गईं, चित्र कुछ और ही उभर कर सामने आये । शिक्षा ग्रामोत्थान में अपनी भूमिका यथावत् न निभा सकी, क्यों ? इसका एक कारण और भी है ।

चाहे शिक्षा का मूल ध्येय एक ही है – सम्पूर्ण मानवता का समग्र विकास या कुछ और—तो भी समाज, समय और स्थिति के अनुरूप उसे एक निश्चित रूप ग्रहण करना होता है । जब तक ऐसा नहीं होता तब तक भिन्न भिन्न परिणामों की अपेक्षा कैसे की जाये । किन्तु न जाने कैसे गांव और शहर का एक ही शिक्षा-ढांचा रखकर अलग-अलग परिणामों की आशा की जाती है । यह देखा जा सकता है कि गांवों के स्कूलों मे वही कुछ पढ़ाया जा रहा है जो शहरों के स्कूलो मे पढ़ाया जाता है । इसमें ऐसा बहुत कुछ है जो गांवो के लिए अनुपयुक्त है, जिसका उपयोग वहां या तो है ही नहीं या अत्यल्प है । इसके विपरीत बहुत कुछ ऐसा छूट गया है जिसकी गांवों को आवश्यकता है । पाठ्य विषय ही ऐसे नहीं शिक्षण-विधि भी वही । उपलब्धि का आकलन भी उसी माप-दण्ड से होता है जिससे शहरी शालाओं का होता है । यहीं नहीं, गांव और शहर के पाठ्य-विषय भी एक ही ढांचे के उत्पादन होते हैं । गांव का एक शिक्षक शहरी ढंग को अपनाता है जिससे वह गांवों में 'फिट' नहीं हो पाता । उसे कई-एक उलझनें और होने में आने लगती है ।

इस एक-तरफा शिक्षा का नतीजा इससे भिन्न क्या होगा कि ग्रामीण शिक्षित भी शहरी शिक्षित की ही 'कार्बन कापी' हो । उसको गांव के जीवन में न कोई रस दीखे न आकर्षण, वह ग्रामोत्थान की बजाय ग्राम-त्याग का मार्ग चुनना ही पसन्द करे या फिर किन्हीं विवशताओं के कारण गांव में ही घोट-घोट घुटने लग जाये । क्या आश्चर्य यदि ऐसा युवक गांव की अपनी खेती-बाड़ी से ज्यादा हितकर 'एम्प्लायमेंट एक्सचेंजों' में चक्कर लगाना समझे । ग्रामोत्थान की कोई भी भूमिका निभाने में वह विवश है ।

ग्रामोत्थान में शिक्षा की भूमिका की चर्चा करते समय इन तथ्यों को नहीं भुला देना है । शिक्षा अपनी भूमिका तभी सफलता-पूर्वक निभा सकेगी जबकि गांवों के अनुरूप शिक्षा की रूपरेखा बनाकर तदनुकूल प्रसार-प्रचार किया जाये । गांवों के लिए गांधीजी की उद्योग-केन्द्रित बेसिक शिक्षा ही ध्येय को पूरा कर सकती है । जिस समय बेसिक शिक्षा का स्नातक समाज में प्रवेश करेगा वह स्वावलम्बी होगा, उसे शहर की ओर भागने की न तो आवश्यकता होगी, न ही आकर्षण । उसका गांव में मन लगेगा, श्रम से प्यार करेगा । जब ऐसा होगा तो उसे गांव की कमियाँ दिखाई देंगी और वह उन्हें अपने ही प्रयासों से दूर करने का प्रयास करेगा ।

Summary

**SOME THOUGHTS ON RURAL – DEVELOPMENT AND EDUCATION**

Mahavir Prasad Aggarwal

Since Independence, there has been

a great expansion in education in our country. But this expansion was quantitative as opposed to growth in quality. It was unavoidable as expansion was mostly triggered by political compulsions. —

Since we opted for the continuance of the then existing system, the question of improvement did not arise. We have failed to evolve a system of education suited to meet the needs of a free country. Despite the efforts of three commissions, all changes have been superficial. Indian education is still geared to the production of young men who hanker after government jobs and are bitten by the get-rich-quick bug. Education has not fulfilled our expectations, because it carries congenital birthmarks of its Imperial ancestors.

Besides being tied of old and exotic traditions, our education makes no distinction between urban and rural societies and their peculiar needs. Whether in the matter of the training of teachers or the curriculum, it follows a uniform pattern. Since rural education is a carbon copy of its urban sister, the educated ruralite deserts his village to seek employment in the town, instead of fertilising the rural life with his knowledge.

If education is to do good to the village, it must be geared to its needs. Basic Education is admirably suited to do this. There is no way of uplifting the rural society except by making education relevant to its needs and problems.

MCS

●

# ग्रामोत्थान एवं प्रौढ़ शिक्षा

अजितकुमार जैन

"भारत गावों मे निवास करता है। यदि गांव नष्ट होते हैं तो भारत भी नष्ट होता है।" गांधीजी का यह कथन आज भी हमारे ग्रामोत्थान की योजनाओं के संदर्भ में अत्यन्त महत्वपूर्ण है। आज भी देश की अस्सी प्रतिशत जनसख्या गांवों में निवास करती है। इसलिए यदि देश का विकास करना है तो सगठन की मूल इकाई गांव का उत्थान करना होगा।

ग्रामोत्थान के लिए विविध कार्यक्रमों का संचालन आवश्यक है। प्रजातांत्रिक मूल्यों के विकास के लिए पंचायती राज संस्थाओ को सुदृढ करना, आर्थिक विकास के लिए सहकारिता का विस्तार करना एवम् भूमि सुधारो को लागू करना तथा सामाजिक परिवर्तन को रचनात्मक दिशा प्रदान करने के लिए शिक्षा की उचित व्यवस्था करना ग्रामोत्थान की महत्वपूर्ण कड़ियां हैं। यहां हम ग्रामोत्थान के संदर्भ में प्रौढ शिक्षा के विचार की मीमासा करने का प्रयत्न करेंगे।

प्रौढ शिक्षा का आशय केवल साक्षरता से ही नहीं है। साक्षरता तो इसका एक अश मात्र है। यह तो एक अत्यन्त व्यापक विचार है जिसमे सभी कार्यरत या कार्य कर सकने योग्य वयस्क स्त्री-पुरुषों के व्यावसायिक, सामाजिक एवम् बौद्धिक विकास से संबंधित शिक्षण को सम्मिलित किया जाता है।

प्रौढ शिक्षा को इस युग मे विभिन्न नामो से संबोधित किया जाता है। क्रियाशील साक्षरता, प्रयोजनशील शिक्षा, जीवनोपयोगी शिक्षा, जीवन पर्यन्त शिक्षा, उदार शिक्षा, समाज शिक्षा, सामुदायिक शिक्षा, अनवरत शिक्षा, व्यावसायिक शिक्षा, नागरिकता की शिक्षा आदि इसके अनेक लोकप्रिय स्वरूप हैं। ज्ञान और विज्ञान के निरन्तर विस्तार के साथ मानव का जीवन भर सीखते रहना अनिवार्य हो गया है। चाहे कोई कृषक हो या व्यवसायी, शिक्षक हो या चिकित्सक, श्रमिक हो या नियोक्ता, कानून विशेषज्ञ हो या जन साधारण, प्रत्येक के लिए अपने-अपने क्षेत्रों की नवीनतम गति-विधि से परिचित होना अनिवार्य सा हो गया है। जो सीखने में ढील करता है वह पिछड़ जाता है। शिक्षा कोई ५ या १० वर्ष की प्रक्रिया नही, यह तो जीवन भर चलती है। इसलिए प्रत्येक स्त्री-पुरुष के लिए जीवन पर्यन्त सीखते रहना जरूरी हो गया है।

भारतीय परिस्थितियों के संदर्भ में तो प्रौढ़ शिक्षा का और भी अधिक महत्व है। ग्रामोत्थान के महत्वपूर्ण आदान के रूप में प्रौढ़ शिक्षा आवश्यक है। बापू के ग्राम स्वराज्य का विचार तो यहीं शिक्षा पर ही आधारित है। गांधीजी का विचार है कि अशिक्षित व्यक्ति की तुलना में शिक्षित व्यक्ति कम समय में अधिक और अच्छा उत्पादन कर सकता है। ग्राम विकास के संदर्भ में शिक्षा का अर्थ केवल साक्षरता से ही नहीं लिया जाना चाहिए। जैसा हम पहले देख चुके हैं यह तो मानव के सर्वांगीण विकास की सीढ़ी है। गांवों के विकास हेतु वहां के विभिन्न समूहों के लिए भिन्न-भिन्न कार्यक्रम आयोजित किये जा सकते हैं। यहां हम उन कार्यक्रमों की रूपरेखा प्रस्तुत कर रहे हैं जिनका संचालन ग्रामोत्थान के संदर्भ में अत्यन्त उपादेय सिद्ध हो सकता है :-

(१) साक्षरता :- २० से ४५ वर्ष की आयु समूह वाले व्यक्तियों के लिए साक्षरता कक्षाओं का आयोजन किया जा सकता है। साक्षरता कार्यक्रम में रुचि पैदा करने के लिए उचित उपाय काम में लाये जाने चाहिए। इस क्षेत्र में सामुदायिक विकास विभाग के कार्यकर्ता, शिक्षक एवम् ऊंची कक्षाओं में पढ़ने वाले छात्र स्वेच्छा से प्रभावशाली कार्य कर सकते हैं। नव साक्षरों को फिर से निरक्षर बनने से रोकने के लिए यह आवश्यक है कि उनके लिए अनवरत शिक्षा के उचित कार्यक्रम आयोजित किए जाएं।

(२) कृषि प्रशिक्षण :- ग्रामों में कृषि ही जीविकोपार्जन का मुख्य साधन है। यदि खेती फलती-फूलती है तो ग्राम समृद्ध होंगे। न केवल ग्रामीण समृद्धि के लिए वरन् राष्ट्र की सर्वांगीण उन्नति के लिए भी कृषि का विकास जरूरी है, क्योंकि भारत में कृषि एक जीने का तरीका (way of life) है। सामुदायिक विकास विभाग, कृषि विभाग एवम् कृषि विश्वविद्यालयों के माध्यम से कृषि के विभिन्न पहलुओं से सम्बन्धित प्रशिक्षण की व्यवस्था की जा सकती है। प्रसन्नता की बात है कि स्वतंत्रता प्राप्ति के पश्चात् हमारे देश में कृषि विस्तार सेवा कार्यक्रमों के माध्यम से कृषकों को प्रशिक्षित किया जा रहा है। इस क्षेत्र में उन्नत बीज व उर्वरकों का प्रयोग, कृषि की नवीन पद्धतियां, नए यंत्रों का प्रयोग, पशु व फसल रोगों की रोकथाम, सिंचाई के साधन, आदि कतिपय लोकप्रिय कार्यक्रम हैं। इन कार्यक्रमों का कृषि विकास एवम् ग्रामोत्थान से सीधा संबंध है।

(३) औद्योगिक प्रशिक्षण :- ग्रामीण अर्थ-व्यवस्था को उद्योगपरक बनाने के लिए छोटे-छोटे उद्योग चलाने वाले दस्तकारों के लिए उचित प्रशिक्षण की व्यवस्था अत्यन्त उपादेय सिद्ध होगी। इस क्षेत्र में उत्पादन की नवीन तकनीक, शक्ति के सुलभ साधनों की जानकारी, विपणन-व्यवस्था से सम्बन्धित जानकारी प्रदान करना लाभदायक होगा। उद्योग विभाग के अधिकारी एवं अन्य सम्बद्ध व्यक्ति इस प्रशिक्षण की व्यवस्था कर सकते हैं।

(४) स्वास्थ्य शिक्षण :- स्वस्थ व्यक्ति स्वस्थ एवं सुदृढ़ राष्ट्र का निर्माण करते हैं। ग्रामों में व्याप्त अज्ञानता एवं अन्धविश्वास दूर करने हेतु स्वास्थ्य एवं स्वच्छता के बारे में उचित शिक्षण की व्यवस्था की जानी चाहिए। विभिन्न रोगों के फैलने के कारण व उनका निवारण, निजी स्वास्थ्य एवं सार्वजनिक स्वास्थ्य, परिवार नियोजन, मद्यनिषेध आदि विषयों का शिक्षण ग्राम्य-जीवन को उन्नत करने में बहुत सहायक सिद्ध होगा। इस क्षेत्र में समाज-सेवी संस्थाएं, स्वास्थ्य विभाग एवं शिक्षा विभाग के कार्यकर्ता ग्रामवासियों का उचित मार्गदर्शन कर उनके जीवन को अधिक आनन्ददायक बनाने में योग दे सकते हैं।

(५) नागरिकता की शिक्षा :- ग्राम

प्रजातन्त्र की नींव है। ग्रामवासियों का देश के नागरिक जीवन मे अधिक प्रभावशाली योग होना आवश्यक है। इसके लिए समय-समय पर उनके लिए प्रशिक्षण शिविर व अन्य कार्यक्रमों का आयोजन किया जाना चाहिये। इनके माध्यम से नागरिकों के कर्त्तव्य व अधिकार, नागरिक अधिकारों (मतदान के अधिकार सहित) का सही उपयोग, पंचायती राज संस्थाओं की कार्य-प्रणाली, सहकारिता की शिक्षा, देश की राजनीतिक एवं आर्थिक स्थिति की जानकारी एवं सुनागरिकता के अन्य पहलुओं से सम्बन्धित शिक्षण की व्यवस्था की जानी चाहिए।

इन कार्यक्रमों के अतिरिक्त भी शिक्षण के बहुत से क्षेत्र हैं जिनके माध्यम से ग्राम्य-जीवन को उन्नत किया जा सकता है। यह सब विभिन्न ग्रामों की आवश्यकताओं, उपलब्ध साधनों तथा मानवीय क्षमता का उचित मूल्यांकन करने के बाद अधिक सुचारु रूप से किया जा सकता है।

ग्रामीण प्रौढ शिक्षा के कार्यक्रमों में शिक्षकों के अतिरिक्त सामुदायिक विकास विभाग के कार्यकर्त्ता, समाज सुधारक एव अन्य वर्गों के प्रतिनिधि महत्वपूर्ण भूमिका अदा कर सकते हैं। इस क्षेत्र में ग्राम पुस्तकालय-वाचनालय, दृश्य-श्रव्य इकाइयां, नारी मंगल दल, युवक मण्डल, ग्राम पंचायत, सहकारी समिति एवं अन्य स्वयंसेवी संस्थाएं प्रकाशस्तंभ की भांति कार्य कर सकती हैं।

'कोई भी देश अशिक्षित रहकर स्वतंत्रता को बनाये रखना चाहे', तो यह एक दिवा-स्वप्न है जो न कभी संभव हुआ है और न कभी हो ही सकता है। प्रजातंत्र की रक्षा के लिए, ग्रामोत्थान के लिए, प्रौढशिक्षा की महत्वपूर्ण भूमिका को समझना आवश्यक है।


Summary

## RURAL DEVELOPMENT and ADULT EDUCATION

Ajit Kumar Jain

Village is the basic unit of India's growth and development programmes. Whether it is the promotion of democratic values or the engineering of social change, adult education is the indispensable item in all village welfare-work.

Adult-education is not synonymous with mere literacy in this age of ceaseless growth of science and knowledge. Every category of workers — professsional and otherwise — must of necessity acquaint itself with the latest developments in the field of its particular business, job or craft. Education has become a life-long activity.

In the context of our rural life, programmes of adult education and literacy to be relevant to rural development and growth, must have something of the syllabus outlined below :

1. *Literacy :* for the age group 20 — 45.
2. *Training in Agriculture :* having bearing on various progressive techniques of farming.
3. *Industrial Training :* for small-scale industries in the villages
4. *Health Education :* including education in personal and social health, family planning, prohibition and so on.
5. *Education for Citizenship :* with a view to strengthen democracy and democratic institutions in the villages.

Again every village has its special problems and peculiarities. Every programme of adult education should keep these special features of village life in the focus of its activities. To be a success, village uplift and education should become joint activity of teachers, old students, extension workers from various Departments and so on. MCS

समृद्ध प्रजातंत्र बन जायगा। उस प्रजातंत्र का कोई व्यक्ति अनपढ़ न रहेगा, काम के अभाव मे कोई बेकार न रहेगा, बल्कि किसी-न-किसी कमाऊ धंधे मे लगा होगा। हरएक आदमी को खाने को पौष्टिक चीजें, रहने को अच्छे हवादार मकान, और तन ढंकने को काफी खादी मिलेगी, और हरएक देहाती को सफाई और आरोग्य के नियम मालूम होंगे और वह उनका पालन किया करेगा। ऐसे राज्य की विभिन्न प्रकार की और उत्तरोत्तर बढ़ती हुई आवश्यकताएं होनी चाहिये, जिन्हें वह स्वयं पूरा करेगा, अन्यथा उसकी गति रुक जायगी।

"मेरे विचार के अनुसार ऐसी सरकार के पास जो चीज नहीं होगी, वह है बी.ए. और एम.ए. डिग्रीधारियों की फौज, जिनकी बुद्धि दुनिया भर का किताबी ज्ञान ठूंसते-ठूंसते कमजोर हो चुकी है और जिनके दिमाग अंग्रेजों की तरह फर-फर अंग्रेजी बोलने की असंभव चेष्टा मे प्रायः अशक्त हो गये हैं। इनमें से अधिकांश को न कोई काम मिलता है और न नौकरी। और कभी कहीं नौकरी मिलती भी है, तो वह आम तौर पर क्लर्की की होती है; और उसमें उनका वह ज्ञान किसी काम नहीं आता, जो उन्होंने स्कूलों मे और कॉलिजों मे बारह साल गंवा कर प्राप्त किया है।"

हरिजन सेवक, ३०-७-३८

ग्रामोत्थान में रुचि लेने वाले सभी व्यक्तियों के लिए बापू का उपर्युक्त कथन प्रेरणादायक एवं स्फूर्तिदायक है। जिस रामराज्य की बात राष्ट्रपिता करते थे वह सचमुच में उनका ग्राम स्वराज्य ही है जो स्वावलम्बन के सिद्धान्त पर निर्मित है। बापू के लिए सच्चा प्रजातन्त्र वही है जिसमें एक व्यक्ति की आवाज भी नहीं दबाई जाय चाहे बहुसंख्यक उसका कितना भी विरोध क्यों न करें, जहां व्यक्ति को अभिव्यक्ति स्वतन्त्र हो, उसे अपनी अन्तरात्मा की आवाज को दबाना न पड़े, जहां शोषणमुक्त आर्थिक एवं राजनीतिक व्यवस्था हो तथा जहां वर्ग विहीन समाज की संरचना हो।

यह कहने की आवश्यकता नहीं है कि सभी अफ्रीकी-एशियाई विकासशील राष्ट्रों की आधारशिला उनके ग्राम ही हैं। भारत तो गांवों का देश है ही जहां कि करीब ८५ प्रतिशत जनता देहातों में रहती है। अतः भारत विकास ग्रामोत्थान ही है।

*ग्रामोत्थान क्या है?* ग्रामोत्थान से अभिप्राय ग्रामवासियों के सर्वांगीण विकास से है जिसमें उनका आर्थिक, राजनीतिक, सामाजिक, बौद्धिक एवं नैतिक विकास निहित है। लेकिन भारत के संदर्भ मे इन सबके मूल में आर्थिक विकास प्राथमिक है। दूसरे शब्दों मे ग्रामोत्थान का मुख्याधार कृषि की उन्नति है। अतः जब तक कृषि उन्नतावस्था में नहीं आती, ग्रामो का आर्थिक विकास नहीं हो सकता। कृषि की उन्नति केवल तब ही संभव है जबकि किसान खेती के संबंध में सभी आधुनिक तकनीकी ज्ञान को समझे एवं उसे क्रियान्वित करे। दुर्भाग्य का विषय है कि कृषिप्रधान भारत आज अन्न के लिए विदेशो का मुंह ताकता है क्योंकि अशिक्षित किसान प्रति बीघा पैदावार घटाकर देश के लिए संकट सिद्ध हो रहा है। वह नये तरीकों, उपकरणों, अनुसन्धानों एवं तकनीकी ज्ञान को ग्रहण करने एवं उनका उपयोग करने से घबड़ाता है। सच तो यह है कि वह इस वैज्ञानिक युग में लकीर का फकीर बना हुआ है। आज पश्चिम का मनुष्य चांद को विजय कर आया है लेकिन यहां उसके रास्ते मे तो अभी बिल्ली ही रास्ता काट रही है। यह घोर पुरातनवादी होने के कारण 'हरित क्रान्ति' के महत्व को समझने मे असमर्थ है। अशिक्षित किसान भारत की गरीबी के लिए उत्तरदायी है।

अनुशासन ग्रामोत्थान का दूसरा अहम स्तम्भ है। यह स्पष्ट है कि विगत २१ वर्षों

में अनेक प्रकार की सुविधाएं एवं साधन केन्द्रीय एवं राज्य सरकारों द्वारा उपलब्ध कराये जाने पर भी अनपढ किसान पशु-पालन की दिशा मे उल्लेखनीय प्रगति करने में असमर्थ रहे हैं। हमारे पास कुछ बहुत ही उन्नत घोड़ों, ऊंटों, गायों, बैलो तथा भेड़ों की किस्में हैं पर हम उनका सवर्धन करने में असमर्थ हैं। कारण अशिक्षित किसान।

ग्रामोत्थान मे प्रौढ़ शिक्षा के महत्त्व को नही भुलाया जा सकता। भारत मे प्रौढ़ निरक्षरता घोर आबादी साथ २ बढती जा रही है। अनुमान है कि २.१५% के हिसाब से जनसख्या और ०.०७ प्रतिवर्ष के हिसाब से बढ़ रही निरक्षरता के फलस्वरूप १९७१ तक १५ से ४५ वयोवर्ग के लगभग १६ करोड़ व्यक्ति निरक्षर होगे जिन्हें शिक्षित करने के लिए करीब साढे चार अरब रुपये चाहिये। प्रौढ़ों के ऊपर जो धनराशि खर्च होगी वह तो राष्ट्र-निर्माण मे एक भारी 'इन्वेस्टमेंट' सिद्ध होगा। शिक्षा प्राप्त कर प्रौढ़ सलग्न कार्य को अधिक चातुर्य एव कुशलता से करने में समर्थ होगा जिसके फलस्वरूप न उसको केवल व्यक्तिगत लाभ ही होगा बल्कि इससे राष्ट्र का धन बढ़ेगा। उदाहरणार्थ साक्षर किसान आधुनिक खाद एव तकनीकी ज्ञान की सहायता से अपने खेत में अधिक अनाज पैदा करेगा, मजदूर शिक्षित होकर कारखाने का उत्पादन बढ़ायेगा, अन्य कार्यों में संलग्न प्रौढ नागरिक अपने धधे से सबधित आधुनिकतम जानकारी प्राप्त कर एवं उसे प्रयोग में लाकर न केवल स्वयं ही लाभान्वित होगे अपितु एक सशक्त राष्ट्र-निर्माण की दिशा में अभूतपूर्व योगदान भी दे सकते है। सार यह है कि प्रौढ़ शिक्षा न केवल सुनागरिक को ही जन्म देगी [illegible] एव आर्थिक दृष्टि से एक सुदृढ़ राष्ट्र का भी निर्माण करेगी। आर्थिक एवं [illegible] दृष्टि से सबल राष्ट्र सामरिक दृष्टि से सुदृढ़ होगा और भारत पुनः अपने विस्मृत गौरव को प्राप्त करने में सफल होगा। ग्रामों मे नई चेतना आवेगी, कुटीर धधे पनपेंगे। हरित क्रान्ति लहलहायेगी, ग्राम नन्दन-वन बन जायेंगे।

वैसे प्रौढ शिक्षा मे नारी-शिक्षा भी निहित है लेकिन इसका यहां विशेष रूप से उल्लेख करना आवश्यक है। इसका कारण यह है कि माता-पिता लड़कों को तो शिक्षित कराने मे फिर भी कुछ रुचि ले लेते हैं लेकिन लड़कियों की शिक्षा तो घोर रूप से उपेक्षित है। राजस्थान मे तो नारी शिक्षा बहुत ही दयनीय अवस्था मे रही है। यद्यपि स्वतन्त्रता के उपरान्त इस दिशा मे भारी विकास हुए हैं लेकिन फिर भी पुरुषो की तुलना मे नारी शिक्षा बहुत ही पिछड़ी हुई है। उदाहरणार्थ स्त्री-शिक्षको की सख्या पुरुष-शिक्षको से ११ हजार कम है। यह खेदजनक बात है कि हमारे राज्य मे करीब ४% महिलाए ही साक्षर हैं। पढने योग्य बालिकाओं का ७६.६% उच्च प्राथमिक स्तर पर, ९२.९% माध्यमिक स्तर पर एव ९७.७% उच्च शैक्षणिक स्तर पर नही पढ़ना एक चिन्तापूर्ण विषय है।

नारी शिक्षा के अभाव मे राष्ट्र-निर्माण कैसे होगा ? राष्ट्र के भावी कर्णधार बालक की सबसे महत्त्वपूर्ण शिक्षा, जो उसके जीवन पर स्थायी प्रभाव अंकित करती है, मां की गोद में ही सम्पन्न होती है। आधुनिक ज्ञान से शून्य, मनोविज्ञान से अपरिचित एवं बालक की सही मन स्थिति से अनभिज्ञ मां शिशु का विकास करने में असमर्थ है। विद्वानो ने अन्वेषण कर सिद्ध किया है कि १० वर्ष की आयु तक जो बनना होता है बन जाता है। जो संस्कार बन जाते हैं अंकित रहते हैं एवं इसके उपरान्त उनमें कोई विशेष उल्लेखनीय परिवर्तन सम्भव नहीं है। स्वामी विवेकानन्द के बारे में कहा जाता है कि अमेरिका में उनके भाषण [illegible] से प्रभावित होकर एक महिला ने [illegible]

१२ वर्ष के बच्चे को उन्हें सौंपना चाहा और यह इच्छा व्यक्त की कि यह बच्चा बड़ा होकर दूसरा विवेकानन्द बने। स्वामीजी ने उस महिला के आग्रह को अस्वीकार करते हुए कहा कि 'Madam, now this is too late.' सार यह है कि बच्चे की सच्ची मित्र, पथ-प्रदर्शक एवं गुरु उसकी ममतामयी जननी ही है।

राष्ट्र-निर्माताओं की जीवनियों के अध्ययन से स्पष्ट होता है कि उनके जीवन में प्रेरणादायी उनकी मां रही हैं। केवल एक शिक्षित मां ही अपने बच्चे के सर्वाङ्गीण विकास में सर्वाधिक योगदान दे सकती है, पिता एवं परिवार के अन्य संबंधियों, अध्यापकों एवं समाज के कर्णधारों का स्थान इस दृष्टि से गौण है। अतः साररूप में यह कहा जा सकता है कि ग्रामोत्थान में नारी शिक्षा की सर्वाधिक महत्वपूर्ण भूमिका हो सकती है जिसकी उपेक्षा घातक सिद्ध हो सकती है।

गाव के सर्वाङ्गीण विकास हेतु सहकारी समिति, सहकारी बैंक आदि की नितान्त आवश्यकता है जिनका सचालन भी केवल शिक्षित ग्रामीण ही कर सकता है। पुस्तकालय चिकित्सालय, पोस्ट आफिस, टेलीफोन, बिजली आदि की उपलब्ध सुविधाओं का उपयोग भी अशिक्षित ग्रामीण नही कर सकता।

जनतन्त्र की आधारशिला ग्राम पचायतें हैं जिनकी सुव्यवस्था एवं प्रगति में शिक्षित ग्रामवासी महत्वपूर्ण योगदान दे सकते हैं। यदि देश मे जनतंत्र को सुरक्षित रखना है तो देहात मे रहने वाली ८५% जनता को शिक्षित करना होगा, उन्हें अपने अधिकार एवं कर्त्तव्य का बोध कराना होगा, उन्हें संविधान का ज्ञान कराना होगा एवं उन्हें राष्ट्रीय एवं अन्तर्राष्ट्रीय स्थिति से भी परिचित कराना होगा। यह एक ठोस काम है जिससे प्रजातन्त्र की नीव मजबूत होगी एवं राष्ट्र सुदृढ़ होगा। यह सब केवल शिक्षा के द्वारा ही सम्पन्न होगा, अन्यथा नहीं।

ग्रामोत्थान में शिक्षा की महत्वपूर्ण भूमिका को गौण मानने वाले व्यक्ति प्रगति के शिखर पर निरन्तर बढ़ते जाने वाले राष्ट्रों की ओर देखें तो उन्हें स्पष्ट हो जायगा कि उनकी इस आशातीत सफलता का मूल रहस्य क्या था। अमेरिकन लोग कहा करते हैं कि आगामी समाज का पहला चित्र हमारा विद्यालय है। विश्व की नवोदित शक्ति साम्यवादी चीन मे ग्रामों की उन्नति हेतु अपनी सांस्कृतिक क्रांति के दौरान शहरी शिक्षित युवकों को ग्रामों में जाकर बस जाने एवं वहां सर्वसाधारण को शिक्षित करने का आदेश दिया। इससे शिक्षा के साथ २ शहरी सभ्यता ग्रामों तक स्वतः फैल गई और देश के भावात्मक एकीकरण मे शिक्षा की इस प्रकार अत्यन्त महत्वपूर्ण भूमिका बनी।

आधुनिक टर्की का निर्माता कमाल पाशा ने आधुनीकरण का मूल मन्त्र *शिक्षा को ही* माना। वह पहला शासक था जो अपने साथियों को साथ लिए स्वयं चॉक और श्यामपट्ट साथ लेकर देश की निरक्षरता के उन्मूलन हेतु गांव २ शिक्षा प्रचार के लिये घूमा करता था। उसने अपनी लिपि को भी सरल बनाया और अल्पकाल में ही तुर्की को राष्ट्रभाषा घोषित करदी। स्त्रियों के लिए उसने शिक्षा को अनिवार्य कर एवं परम्परागत बुराइयों से टर्की को मुक्ति दिला कर उसे समुन्नत आधुनिक राष्ट्र के रूप मे परिवर्तित कर दिया।

रूस की क्रांति के अग्रदूत एवं विश्व मे प्रथम साम्यवादी राज्य के निर्माता लेनिन ने भी सर्वाधिक ध्यान ग्रामीण शिक्षा पर दिया जिसके फलस्वरूप एक जर्जरित मृत-प्राय राष्ट्र अर्द्ध शताब्दी से भी कम समय मे ही विश्व की दो महान् शक्तियों मे एक

के रूप में अवतरित हुआ। यह उसी शिक्षा की देन है कि आज सोवियत संघ में पुस्तकालयों का जाल सा बिछा हुआ प्रतीत होता है तथा इस समय देश में सत्तर हजार देहाती पुस्तकालय हैं। फलस्वरूप पाठकों की रुचि सामाजिक एवं राजनीतिक साहित्य की ओर स्वत: विशेष रूप से बढ़ती मालूम होती है।

इन सबके मूल में ग्रामोत्थान में शिक्षा की समुचित भूमिका को समझना है।

माला में चाहे मोती गुम्फित हों, चाहे फूल, उन्हें सम्भालने का कार्य सूत्र ही करता है, जिसके टूटने पर बहुमूल्य और सुन्दर सब कुछ धूल में बिखर जाता है।

शिक्षा बिना ग्राम निर्जीव है।

शिक्षा राष्ट्र का मेरुदण्ड है।

बापू की मान्यता थी कि "स्वराज्य की असली कुंजी शिक्षा है।"

इसी से भारत माटी सोना उगलेगी एवं भारत सब राष्ट्रों का सिरमौर बन पुन: सोने की चिड़िया कहलाएगा।

सच है, सरस्वती केवल ज्ञान ही की देवी नहीं है, निर्माण की भी संदेशवाहिका है।

Summary

## WHAT EDUCATION CAN DO FOR RURAL UPLIFT

*Radhakrishna Shastri*

Education is the biggest and the most valuable investment for National Development, but politicians, administrators and national leaders have neglected its implementation, as educated people have preferred the Urban life. Mahatma Gandhi dreamt of India with every village as Republic inhabited by educated people–not degree-holders seeking clerical jobs.

India, with 85% rural population can have Ram Rajya of Bapu's imagination, infact independent, class-less self-sufficient, free villages *devoid of exploitation* by education only. Economic uplift is the foundation of rural uplift which entails use of improved techniques of agriculture and cattle breeding which only an educated farmer can do.

4500 million rupees will be a major investment to educate 160 million illiterate adults of India, but it will be rewarded by the increase in national economic productivity, by better citizens, defence potentiality, green revolution, rural awakening and improved cottage industries.

Rajasthan with 4% literacy in ladies, presents a critical position. The formative period of life upto 10 years of age, if spent with illiterate mothers can yield only disappointing results. Women's education has a very important role to play in rural uplift.

Cooperative Societies, Cooperative Banks, Libraries, Dispensaries, Postoffice, Telephone, electrification etc, all need educated masses. Village Panchayats as foundation of democracy do need educated villagers.

Education has played very important part in the national development of U.S.A., China, Turkey, Russia and *other* developed countries. Education is the thread running through and keeping together the flowers or pearls of national uplift. VBLM

●

I found it again, in the neck of a friend.'

A risky business—but here goes ..

Reading and discussing our theme for 1971 throughout the past year, I am left with the impression that 'Rural Education' in the sense of education designed for people in rural areas is morally wrong, practically useless and educationally unsound. It is morally wrong in that it is segregationist, implying a kind of urban-rural 'apartheid'. It is practically useless in that more education leads to more movement away from the rural areas. Educationally it is unsound in that in the future many of the people who will provide the skilled manpower on the land will come from the cities.

What we need is rural education for all and urban education for all—in fact, a balanced education for all. The rural side is weak and herein lies the justification for our theme for 1971. 'Ruralization', as it is called in some places, is needed in the short term to meet immediate needs in many developing countries. 'Pollution' has to be studied in many developed countries to solve immediate problems. In the long run an overall review of educational objectives is implied.

Of course, we keep asking ourselves to do a lot of things and to accept a lot of 'priorities'. In 1968, we agreed to press human rights in every subject. In 1969, we agreed that development should permeate much of our teaching. In previous years, we have urged that international understanding be at the root of everything. There is, however, a common thread—the demand that education should be based on Man and his relations to his fellow Man. In 1962, we concentrated on Man and Technology. What we are proposing to do in 1971, is to relate Man and his fellow Man to their natural surroundings. Or put another way—'Teachers and the protection of life', the concept of the 'institut de la Vie' which is dear to our French friends.

We need to look at man and his needs, to analyze how he can satisfy them, both physically and mentally. We come to the theme of 'Rural Education' essentially because the mental needs of the people in the rural areas are not being satisfied and because the material needs of the people in the urban areas will cease to be catered for if we continue to despoil our earth. We have split the world into urban and rural. We must re-integrate the two elements to protect the life of each.

Of course, even if we agree on how the schools might be changed to satisfy all these diverse needs, we will be up against many pressures. Ironically, the more democratic our political systems, the more difficult is our task. It has long been accepted that people in rural areas have many conservative traditions and concepts. Equally, people in cities will say, 'Why learn about the country when your future lies in industrial management, law, and so on?' Local control of education means community involvement but it limits the school as a force for change.

Education can do its job properly only if the political and social climate so permits. Politically there

is a trend to national standards to create equality of opportunities. Socially there are trends synthesizing the two worlds but they are very limited to date. Satellite towns are born but the umbilical cord is still very strong. Publicity for one such town near where I live is based on showing how quick it is to get to the big city! There may be more future in the type of development which is taking place in the new provinces of the Netherlands where rural towns are being developed instead of a multiplicity of villages. We need to concentrate on how to get the city to come to terms with the country. We need 'Rural Education', but as much for the people in the cities as for those in the country.

The big city may diminish in importance in the years ahead. Television is providing many of the same cultural attractions for people wherever they live. Improved transportation facilities are decreasing the immediate importance of where we live. However, I think that essentially city living still gives most people either a feeling of being where the action is or conversely of finding the privacy of the crowd. We just like to be together even if we complain about it! People in the cities want others to remain in the country and provide their natural resources. We are avoiding coming to grips with the problem.

On the other hand, (I like to believe as a result of the success of our educational systems) the younger people of today do want to come to grips with the problems. We who temporarily hold the power should respond even if it means considerable upheaval. In some countries we are faced with the inertia of prosperity. In others with the inertia which follows power recently achieved. In others the inertia of autocracy, content to keep things as they are. If we cannot overcome these, our improvement of education is practically suicidal.

We need to promote a massive effort to bring to children in isolated areas the educational opportunity enjoyed by their fellow students in cities. But this should not be viewed as a means of keeping them there. It is a part of an overall plan to give every individual his birthright and to make the fullest possible use of all our available human resources. We must recognize, however, that the success of our endeavours in this direction will lead us to the threshold of other problems—lack of employment opportunities, for example, is already a major issue. If teachers are to fulfil themselves in terms of what they have done with young people, they will have to speak out as groups in the community on the social issues which stem from their educational work. If we concentrate next year on rural education in a narrow sense, we will miss the whole picture.

Of course, as in all educational developments, we do not start with a clean slate. Peoples have different cultural traditions, religious beliefs, prejudices, values, and so on. These have to be taken into account. People should know how these concepts relate to their physical environment even if they then reject change in favour of what they consider

igher spiritual values. Man does iot live by bread alone. Nirvana ; a state of non-desire. Life on arth is but a preparation for life ereafter. To others—que sera, sera. f the fates so ordain, man must ccept. Education can show the onsequences: it cannot determine he choice.

Promoting change democratically ; itself a major educational endeaour. We will not succeed in a hort time. We have successfully iught young people of the evils of ar but we have not stopped iilitary force from being the ultiiate determining factor in many ituations—nor have we stopped war itself. We have successfully taught the evils of social injustice but we have not replaced *the profit* motive in relations between men and nations. None of these failures negates the principle of the cause or the way in which we have made it prosper.

In the preparation of our theme outlines we have almost an abundance of riches—with the attendant risk that we may not see the wood for the trees.

In the period 1958 to 1962 WCOTP had a Committee on Rural Education of which our good friend Mervyn Ball was the Secretary for a number of years. In June this year the Second World Food Congress met in The Hague. At the end of July the World Congress on Agriculture Education was convened in Copenhagen. Out of the deliberations of these meetings will emerge additional questions to which we should address ourselves in our 1971 Theme Study. Our own International Seminar on 'Equal Opportunity through Education' to be held presently in Hamilton, New Zealand, will give special attention to urban-rural imbalance. Out of its deliberations will come additional thoughts.

I wish to put forward some of the concerns to which I feel we may address ourselves in the hope that those of you who feel so inspired will pass on your own particular thoughts as to how we can make our 1971 study relevant to the problems of our day.

- the reason why some men suffer from hunger and thirst while others waste;
- the vital inter-relation of urban and rural life in the world of today or that of industrialised and agricultural nations in the world of tomorrow;
- the impact of space on the psychology of the child in the urban as compared to the rural situation and the ways in which each can experience the joys and hazards of the other;
- the significance of rural development for all of us if man is to break away from the collision course with his environment on which he seems to be embarked;
- the conception and scope of environmental studies – local, regional, national and international.
- the way in which students who are 'excited' about these problems can contribute to their solution in their post-school career—not just through voluntary endeavour.

Since 1967 we have moved from the religious world of the Canadian totem pole through the cultural sphere of the Irish harp to the animal kingdom of the ivorian elephant and the Australian kangaroo. We take up the challenge of Rural Education most appropriately in the year of the Jamaican palm tree.

[Courtesy : The New Era, Sussex, England, Dec. 70]

सार-संक्षेप

## WCOTP द्वारा सन् १६७१ के लिये विचारणीय प्रकरण की प्रस्तावना "ग्रामीण क्षेत्र की शिक्षा"

—ले० जोन एम० थॉम्पसन्

सन् १६७१ के लिये विचारणीय प्रकरण "ग्रामीण शिक्षा" पर अध्ययन और चर्चा करने के पश्चात् लेखक इस निष्कर्ष पर पहुचे कि "ग्रामीण शिक्षा" का अर्थ लोगों ने बिल्कुल गलत लगाया है। प्रायः ग्रामीण शिक्षा का तात्पर्य उस शिक्षा से लगाया जा रहा है जो ग्रामों में निवास करने वालों के लिये तैयार की जा रही है। यह नैतिक व्यवहारिक एवं शैक्षिक तीनों दृष्टिकोणों से त्रुटिपूर्ण, व्यर्थ एवं अनुचित है। हमारा तात्पर्य ग्रामीण शिक्षा और शहरी शिक्षा से यह है कि यह सभी के लिये हो और सन्तुलित हो। हमने १६७१ के लिये जो कार्य करने का प्रस्ताव रखा है वह है "मनुष्य और उसके साथियों का प्राकृतिक वातावरण से संबंध"। हमें मनुष्य और उनकी आवश्यकताओं को देखना है हम इस निष्कर्ष पर आ पहुंचे हैं कि ग्रामीण शिक्षा अनिवार्य है क्योंकि ग्रामीणों की मानसिक आवश्यकताओं की पूर्ति नहीं होती और शहरी लोगों की भौतिक आवश्यकतायें। हमने लोगों को ग्रामीण और शहरी दो भागों में बांट दिया है अतः अब हमें उन दोनों के जीवन की रक्षा के लिये उन दोनों को ही पुनर्गठित करना पड़ेगा।

स्कूलों को परिवर्तित कर यह कार्य किया जा सकता है किन्तु इसमें विरोध बहुत होंगे। यदि राजनैतिक और सामाजिक वातावरण ऐसा परिवर्तन करने दें तो यह कार्य बहुत शीघ्र हो सकता है। शहर और ग्रामों में किस प्रकार अच्छे सम्बन्ध स्थापित हो इसी के लिये ग्रामीण शिक्षा है। टेलीविजन उन्नत आवागमन के साधन तथा संचार साधन ग्राम और शहरों का अन्तर मिटा सकते हैं। दूसरी ओर हमारी शिक्षा भी इस अन्तर को काफी हद तक मिटा सकती है। जो शिक्षा दी जावे वह सांस्कृतिक परम्पराओं, धार्मिक विश्वासों एवं सामाजिक मूल्यों का भी ध्यान रखे। जो भी परिवर्तन हों वे प्रजातांत्रिक ढंग से हों। इसमें थोड़ा समय भी लग सकता है। १६५८ से १६६२ के मध्य WCOTP की ग्रामीण शिक्षा समिति ने कई कार्य किये जिनके फलस्वरूप कुछ नये विचार उभर कर सम्मुख आये। इनका वर्णन उपर्युक्त मूल लेख में किया गया है। पाठक उन्हें पढ़कर अपनी प्रतिक्रिया भी व्यक्त करने का कष्ट करें।

— नि० सि० शर्मा

# दस्तावेज़

महत्वपूर्ण प्रतिवेदनों व दस्तावेजों का सार-संक्षेप

# documents

Important reports and documents in brief

## Education, Training and Employment of Young People

*Youth and Development in the Caribbean*: available from the Commonwealth Secretariat Printing Section, Marlborough House, Pall Mall, London, [illegible] pp. 257. Price 20s Postage and Packing 2s

Serious Unemployment in any Nation is explosive. It becomes even more so when it faces young people on the threshold of life who have no prospect of [illegible] even in the distant future. In [illegible] there can be no higher [illegible] than the education, training and employment of young people.

In the Caribbean region over one half of the population is under the age of [illegible]. This phenomenon of [illegible] populations seems to characterize many of the newly developing [illegible] and gives rise to numerous [illegible]. The education systems do not [illegible] provision for all, even [illegible] stage. Those who enter [illegible] and achieve some success [illegible] that the education [illegible] even when [illegible]. The plight of those who do not succeed in the school system is no less heart-breaking and on all sides frustration is rampant.

The Commonwealth Caribbean Regional Seminar was convened at Port of Spain, Trinidad, in August 1970, to study the problems, training and employment of young people and to determine strategies for alleviating the difficulties and hardships. It was attended by delegates not only from the Caribbean countries but also from Africa and Britain. Observers from several international organisations were also present. All delegates were youth workers with experience in the field, selected on the basis of the particular contribution which each had to make to the discussions.

The Chairman of the Seminar was Senator the Hon. Carlisle [illegible] Minister of Education and Culture, Government of Trinidad and Tobago. The keynote address was given by Mr. W. G. Demas, Secretary-General of the Commonwealth Caribbean Regional Secretariat. Other speakers included Mr. A. [illegible] [illegible] Senator [illegible]

A. W. Wood of the Commonwealth Secretariat and Mr V. Lawrence, United Nations Consultant.

Although the Seminar focused upon the situation in the Caribbean, problems similar to those discussed confront young people in many other developing countries. As the Commonwealth Secretary-General, Mr Arnold Smith, says in his Foreword to the report of the Seminar :

> "From the Caribbean cauldron many other developing countries of the Commonwealth may not only gauge the range of problems which they are likely to encounter, as their educational systems approach the degree of sophistication of those in the West Indies, but they may also recognise promising lines for their solution."

The Seminar examined patterns of education and training, both formal and informal, in relation to employment opportunities and economic needs The problems and requirements of special sectors of young people were discussed, with particular attention being paid to young people in urban and rural areas. Youth programmes, including the youth camp movement, which are aimed at involving young people in the process of national development, were assessed and an appraisal was made of co-operation, both international and regional, in such programmes.

The findings of the Seminar indicate that youth problems in the Caribbean are many and varied and call for a diverse pattern of educational and training provision. Priorities must be established to ensure the best use of available resources, *ensuring as far as possible the maximum* returns for expenditure. It is recommended that relative costs and returns from formal schooling and out of school education be assessed and policies adjusted to ensure that each type of provision is relevant to the local needs.

Redirection, not merely expansion, of formal education is necessary as a long-term measure. For the short-term, there is a pressing need for vocational training which will afford young people the skills necessary for employment and, more important, for self employment.

In rural areas the need is not simply the provision of agricultural training but also overall programmes for rural development, designed to improve social and material facilities so as to encourage young people to remain in these outlying districts

The Seminar recommended that young people should be involved directly in the planning and execution of youth programmes and given responsible posts within them. National Youth Councils, it was felt, should be truly representative of all types of youth activities. There should be systematic evaluation of the youth programmes and youth camps to ensure maximum effectiveness and to allay doubts about the relevance of the activities. The formation of a Commonwealth Caribbean Volunteer Service was suggested.

The deliberations and conclusions of the working groups are published in the report of the Seminar, **Youth and Development in the Caribbean**, together with the addresses delivered and eight of the Seminar papers. This report, it is hoped, will provide a source to which policy makers can turn for guidance in their attempts to alleviate the problems facing young people.

[Courtesy *: Commonwealth Education Liaison Committee News Letter, London, Feb. 71*].

## सार - संक्षेप

## तरुण वर्ग का शिक्षण, प्रशिक्षण तथा रोजगार

बेरोजगारी की स्थिति प्रत्येक राष्ट्र के लिए विस्फोटक होती है। यह और अधिक विस्फोटक अवस्था में शुरू हो जाती है जब जीवन की देहरी पर खड़े तरुण को अपने दूरस्थ भविष्य में भी किसी वृत्ति-संभव युग की संभावना नहीं दीख पड़ती। यह समस्या प्रत्येक विकासशील राष्ट्र के लिए चुनौती स्वरूप है और शिक्षण तथा प्रशिक्षण में इसे रोजगार सम्बन्धी समस्या मानने के सिवा कोई चारा नहीं है।

